"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 44 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 3 नवम्बर 2017—कार्तिक 12, शक 1939

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 21 सितम्बर 2017

क्रमांक ई 1-01/2017/एक-2.—श्रीमती शिखा राजपूत तिवारी, भा.प्र.से. (2008), संयुक्त सचिव, महिला एवं बाल विकास तथा योजना, आर्थिक एवं सांख्यिकी विभाग तथा संचालक, कोष, लेखा एवं पेंशन को केवल संयुक्त सचिव, महिला एवं बाल विकास विभाग के प्रभार से मुक्त किया जाता है.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2017.

नया रायपुर, दिनांक 22 सितम्बर 2017

क्रमांक ई 1-01/2017/1-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्रीमती ऋतु सैन, भा.प्र.से. (2003), विशेष सचिव, मंत्रालय को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त अपर आवासीय आयुक्त, छत्तीसगढ़ भवन, नई दिल्ली के पद पर पदस्थ करता है.

श्रीमती ऋतु सैन, भा.प्र.से. द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 2016 के नियम-12 के तहत् अपर आवासीय आयुक्त, छत्तीसगढ़ भवन, नई दिल्ली के असंवर्गीय पद को प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में भारतीय प्रशासनिक सेवा के प्रवर श्रेणी वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

2. श्रीमती शारदा वर्मा, भा.प्र.से. (2008), मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, बलौदाबाजार-भाटापारा को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त संचालक, बजट के पद पर पदस्थ करता है.

श्रीमती शारदा वर्मा, भा.प्र.से. द्वारा संचालक, बजट का पदभार ग्रहण करने के दिनांक से श्रीमती आर. शंगीता, भा.प्र.से. (2005), विशेष सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग तथा संचालक, बजट केवल संचालक, बजट के अतिरिक्त प्रभार से मुक्त होंगी.

3. श्री एस. जयवर्धन, भा.प्र.से. (2014), अनुविभागीय अधिकारी (राज.), घरघोड़ा जिला-रायगढ़ को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, बलौदाबाजार-भाटापारा के पद पर पदस्थ करता है.

नया रायपुर, दिनांक 10 अक्टूबर 2017

क्रमांक ई 1-01/2017/1/2.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री जितेन्द्र कुमार शुक्ला, भा.प्र.से. (2011), उप सचिव, वाणिज्यिक कर (आबकारी) विभाग तथा कार्यकारी निदेशक, छ.ग. स्टेट मार्केटिंग कार्पोरेशन को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त् अपने वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ संचालक, संस्कृति एवं पुरातत्व का अतिरिक्त कार्यभार सौंपता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विवेक ढाँड,** मुख्य सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 10 अक्टूबर 2017

क्रमांक ई 7-16/2017/एक-2.—विभागीय आदेश दिनांक 27-09-2017 द्वारा दिनांक 06-09-2017 से दिनांक 29-09-2017 तक स्वीकृत अर्जित अवकाश की निरंतरता में श्रीमती दिव्या उमेश मिश्रा, भा.प्र.से., अपर कलेक्टर, दुर्ग को दिनांक 30-09-2017 से दिनांक 13-10-2017 तक अर्जित अवकाश में वृद्धि की स्वीकृति प्रदान की जाती है. साथ ही दिनांक 14 एवं 15 अक्टूबर, 2017 के राजपत्रित अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. शेष शर्तें यथावत रहेंगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मुकुन्द गजभिये,** अवर सचिव.

## स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 7 अक्टूबर 2017

क्रमांक एफ 2-18/2010/नौ/55-तीन.—राज्य शासन, "छत्तीसगढ़ आयुष स्नातक पाठ्यक्रम में प्रवेश परीक्षा नियम, 2014" में निम्नलिखित संशोधन करता है, अर्थात् :—

### संशोधन

उक्त नियमों में,—

1. नियम 5 के उप नियम (1) (क) के पश्चात् निम्नानुसार अंत: स्थापित किया जाता है :—

"(1) (क) (एक) निजी क्षेत्र के आयुष महाविद्यालयों की कुल सीटों में से 50 प्रतिशत सीटें शासकीय नियतांश की तथा 50 प्रतिशत सीटें प्रबंधन नियतांश की होंगी."

उक्त संशोधन शैक्षणिक सत्र् 2017-18 हेतु लागू होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनिल कुमार साहू,** सचिव.

---

## गृह (सी-अनुभाग) विभाग
## (विभागीय परीक्षा प्रकोष्ठ)
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 21 सितम्बर 2017

### विभागीय परीक्षा माह जनवरी, 2018 का सूचना तथा कार्यक्रम

क्रमांक एफ-09-115/गृह-सी/परीक्षा/2017.—छत्तीसगढ़ शासन के उन अधिकारियों/कर्मचारियों के लिए (जिनके लिये विभागों द्वारा विभागीय परीक्षा निर्धारित की गई हो) विभागीय परीक्षा सोमवार, दिनांक 08 जनवरी, 2018 से 15 जनवरी, 2018 तक रायपुर/बिलासपुर/जगदलपुर (बस्तर) तथा अंबिकापुर (सरगुजा) संभाग के आयुक्तों द्वारा नियत किये जाने वाले स्थानों में निम्नांकित कार्यक्रमों के अनुसार होगी. नीचे सूची में दर्शाये अनुसार संबंधित विभाग/विभागाध्यक्ष/जिलाध्यक्ष अपनी जानकारी उपरोक्तानुसार संबंधित परीक्षा केन्द्रों के आयुक्तों को उपलब्ध करायें.

**सोमवार, दिनांक 08-01-2018**

| क्रमांक (1) | प्रश्न पत्र (2) | समय (3) |
|---|---|---|
| 1. | पहला प्रश्न पत्र दाण्डिक विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) भू-अभिलेख एवं राजस्व विभाग के अधिकारियों के लिए. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 01.00 बजे तक. |
| 2. | पंजीयन विधि तथा प्रक्रिया पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (केवल अधिनियम तथा नियम की पुस्तकों सहित). | |
| 3. | विधि तथा प्रक्रिया-उत्पादन शुल्क/आबकारी विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |

**सोमवार, दिनांक 08-01-2018**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 4. | विधि तथा प्रक्रिया-विक्रय कर विभाग के अधिकारियों के लिये (केवल नियमों की पुस्तकों सहित). | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 5. | पहला प्रश्न पत्र-सहकारिता (बिना पुस्तकों के) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 59. | प्रश्न पत्र-विद्युत संबंधी विधियां, ऊर्जा विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| | **सोमवार, दिनांक 08-01-2018** | |
| 6. | दूसरा प्रश्न पत्र-दाण्डिक विधि तथा प्रक्रिया दाण्डिक मामलों में आदेश/निर्णय का लिखा जाना, भू-अभिलेख विभाग एवं राजस्व विभाग के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 02.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 7. | दूसरा प्रश्न पत्र सहकारिता तथा सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 8. | समाज कल्याण (बिना पुस्तकों के), समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 60. | प्रश्न पत्र-भू-योजना तथा विद्युत सुरक्षा, ऊर्जा विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| | **मंगलवार, दिनांक 09-01-2018** | |
| 9. | पहला प्रश्न पत्र-प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) भाग-"ए" आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 10. | पहला प्रश्न पत्र प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) राजस्व भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये भाग-"बी". | |
| 11. | पहला प्रश्न पत्र प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) राजस्व भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये भाग-"सी". | |
| 12. | उद्योग विभाग संबंधी अधिनियम तथा नियम उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 13. | प्रश्न पत्र-खनिज प्रबंध (पुस्तकों सहित) (नैसर्गिक संसाधन) खनिज साधन विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 14. | लेखा तथा कार्यालयीन प्रक्रिया-प्रथम प्रश्न पत्र पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 61. | प्रश्न-पत्र विद्युत संस्थापनायें, ऊर्जा विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 66. | प्रथम प्रश्न पत्र-लेखा (बिना पुस्तकों के), सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के लिये. | |

**मंगलवार, दिनांक 09-01-2018**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 15. | दूसरा प्रश्न पत्र-प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) राजस्व भू-अभिलेख आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 16. | प्रक्रिया विकास योजनाओं राज्यों के साधनों राज्य के नियम पुस्तिकाओं आदि का ज्ञान (पुस्तकों सहित) उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 17. | तीसरा प्रश्न पत्र बैंकिंग (बिना पुस्तकों के) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 18. | समाज शिक्षा (बिना पुस्तकों के) समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 19. | लेखा तथा कार्यालयीन प्रक्रिया-द्वितीय प्रश्न पत्र पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |
| 62. | प्रश्न पत्र-लेखा व स्थापना, ऊर्जा विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 67. | द्वितीय प्रश्न पत्र-लेखा, (पुस्तकों की सहायता से) सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के लिये. | |
| | **बुधवार, दिनांक 10-01-2018** | |
| 20. | तीसरा प्रश्न पत्र-प्रशासनिक, राजस्व विधि तथा प्रक्रिया, राजस्व के मामले में आदेश का लिखा जाना, राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 21. | प्रश्न पत्र-पुस्तपालन तथा कर निर्धारण (पुस्तकों सहित) विक्रयकर विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 22. | प्रश्न पत्र प्रथम, वन विधि (बिना पुस्तकों के), सहायक वन संरक्षकों के लिये. | |
| 23. | पहला प्रश्न पत्र-प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के), वन क्षेत्रपालों के लिये. | प्रातः 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 24. | प्रश्न पत्र- "व्यावहारिक शाखा" पुलिस विभाग के अधिकारियों के लिए. | |
| 63. | प्रश्न पत्र-स्विच गेयर तथा संरक्षण (बिना पुस्तकों के), ऊर्जा विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 68. | तृतीय प्रश्न पत्र-महिला कल्याण एवं सशक्तिकरण (बिना पुस्तकों के), सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के लिये. | |
| | **बुधवार, दिनांक 10-01-2018** | |
| 25. | प्रश्न पत्र-कार्यालयीन संगठन तथा प्रक्रिया, विक्रयकर विभाग के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 26. | सिविल विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित), राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये. | |

**बुधवार, दिनांक 10-01-2018**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 27. | प्रश्न पत्र "पुलिस शाखा" (बिना पुस्तकों के), पुलिस विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 28. | दूसरा प्रश्न पत्र-सामान्य विधि (पुस्तकों सहित), सहायक वन संरक्षकों के लिये. | |
| 29. | तीसरा प्रश्न पत्र-सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) वन क्षेत्रपालों के लिये. | |
| 30. | स्थानीय शासन अधिनियम तथा नियम (बिना पुस्तकों के) पंचायत विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 31. | चौथा प्रश्न पत्र-सहकारी लेखा तथा परीक्षण (बिना पुस्तकों के) भाग-1, लेखा एवं भाग-2, सहकारिता लेखा परीक्षण, सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 32. | समाज शास्त्र (पुस्तकों सहित), आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 64. | प्रश्न पत्र-इंशूलेशन को-आर्डिनेशन व हजार्ड्स एरिया, ऊर्जा विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 69. | चतुर्थ प्रश्न पत्र-बाल संरक्षण, देखभाल, कल्याण एवं विकास, (बिना पुस्तकों के) सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये. | |

**गुरूवार, दिनांक 11-01-2018**

| | | |
|---|---|---|
| 33. | प्रथम प्रश्न पत्र-लेखा (बिना पुस्तकों के) सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, नायब तहसीलदारों तथा राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों/कर्मचारियों के लिये. | |
| 34. | प्रश्न पत्र प्रथम-लेखा (बिना पुस्तकों के) आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 35. | प्रश्न पत्र प्रथम-लेखा (बिना पुस्तकों के) समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 36. | प्रश्न पत्र-न्यायिक शाखा (बिना पुस्तकों के), पुलिस विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 37. | प्रश्न पत्र-लेखा (पुस्तकों सहित), उत्पाद शुल्क/आबकारी विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 38. | प्रश्न पत्र-लेखा (पुस्तकों सहित), आर्थिक एवं सांख्यिकी विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 39. | प्रश्न पत्र-लेखा (पुस्तकों सहित), उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 40. | प्रश्न पत्र-लेखा (पुस्तकों सहित), नैसर्गिक संसाधन (खनिज) विभाग के अधिकारियों के लिये. | |

**गुरूवार, दिनांक 11-01-2018**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 41. | प्रश्न पत्र-लेखा (पुस्तकों सहित), जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 42. | द्वितीय प्रश्न पत्र-लेखा (पुस्तकों सहित), डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, नायब तहसीलदारों, तथा भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों/कर्मचारियों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 43. | द्वितीय प्रश्न पत्र-लेखा (पुस्तकों सहित), आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 44. | द्वितीय प्रश्न पत्र-लेखा (पुस्तकों सहित), समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |

**शुक्रवार, दिनांक 12-01-2018**

| | | |
|---|---|---|
| 45. | प्रश्न पत्र भाग-1 (बिना पुस्तकों के) सिविल पशु चिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों के लिये . | |
| 46. | प्रथम प्रश्न पत्र-लेखा भाग-1 (बिना पुस्तकों के), मत्स्य पालन विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 47. | प्रथम प्रश्न पत्र-लेखा (पुस्तकों सहित), कृषि सेवा कार्यपालन प्रथम, द्वितीय एवं तृतीय श्रेणी के अधिकारियों के लिये. | |
| 48. | प्रथम प्रश्न पत्र-विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) डेयरी विभाग के अधिकारियों के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 49. | द्वितीय प्रश्न पत्र-छत्तीसगढ़ मूलभूत तथ्य और ग्रामीण विकास (पुस्तकों सहित), जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 50. | द्वितीय प्रश्न पत्र-लेखा (बिना पुस्तकों के), वन क्षेत्रपालों के लिये. | |
| 65. | प्रश्न पत्र-पंचायत राज प्रशासन (विधि तथा प्रक्रिया), सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, अधीक्षक भू-अभिलेख, सहायक अधीक्षक भू-अभिलेख, जिला कार्यालय के अधीक्षक, ग्रामीण विकास विभाग के विकास खण्ड अधिकारी, मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जनपद पंचायत, अनुसूचित जनजाति कल्याण विभाग के जिला संयोजक, क्षेत्र संयोजक, विकास खंड अधिकारी, मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जनपद पंचायत के लिये. | |

**शुक्रवार, दिनांक 12-01-2018**

| | | |
|---|---|---|
| 51. | प्रश्न पत्र-भाग-2-लेखा (पुस्तकों सहित) सिविल पशु चिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 52. | प्रश्न पत्र लेखा भाग-2 मत्स्य पालन विभाग के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 53. | सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये किसी मामले में आदेश/प्रतिवेदन लिखने की व्यवहारिक परीक्षा (पुस्तकों सहित). | |
| 54. | तृतीय प्रश्न पत्र प्रक्रिया तथा लेखा (पुस्तकों सहित), सहायक वन संरक्षकों के लिये. | |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 55. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (बिना पुस्तकों के), कृषि कार्यपालन प्रथम, द्वितीय तथा तृतीय श्रेणी के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 56. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित), डेयरी विकास विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 57. | प्रश्न पत्र तृतीय अनु. जाति तथा आदिवासी (अनु. जनजाति) विकास, जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |
| | **शनिवार, दिनांक 13-01-2018 एवं रविवार, दिनांक 14-01-2016 को शासकीय अवकाश** | |
| | **सोमवार, दिनांक 15-01-2018** | |
| 58. | हिन्दी निबंध तथा हिन्दी से अंग्रेजी में अनुवाद सभी विभागों के अधिकारियों के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |

**नोट :-**

1. सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, राज्य के अधीनस्थ सिविल सेवाओं के सदस्य, भू-अभिलेख कर्मचारियों तथा कलेक्टरों और राजस्व आयुक्तों के कार्यालय के अधीक्षकों को सूचित किया जावे कि विभागीय परीक्षा गृह विभाग द्वारा नये संशोधित नियमों के अन्तर्गत प्रसारित अधिसूचना क्रमांक एफ 3-54/98/दो-ए (3), दिनांक 19-03-99 एवं एफ 3-102/90/दो-ए (3) के पाठ्यक्रम के अनुसार होगी. नये नियमों के अन्तर्गत पंचायत राज प्रशासन विधि एवं प्रक्रिया से संबंधित प्रश्न भी अनिवार्य रूप से रखा गया है.

2. उम्मीदवारों को सूचित किया जावे कि जिन प्रश्न पत्रों में पुस्तकों की सहायता ली जाना है, उन्हें विभागीय परीक्षा के लिये कलेक्टर कार्यालय से पुस्तकें नहीं दी जावेंगी. उन्हें अपनी स्वयं की पुस्तक लानी होगी.

3. सभी संबंधित विभागों के अधिकारियों को जो परीक्षा में सम्मिलित होने के इच्छुक हों, अपना नाम उचित माध्यम से सीधे अपने विभागाध्यक्षों को भेजना चाहिये. यह भी स्पष्ट किया जावे कि परीक्षार्थी राजपत्रित/अराजपत्रित है, का भी उल्लेख किया जावे.

4. सामान्य प्रशासन विभाग के ज्ञापन क्रमांक 1/15/77/-1/ह.स. से दिनांक 15 जनवरी, 1978 के अनुसार विभागीय परीक्षा में अनुसूचित जाति एवं अनुसूचित जनजातियों के उम्मीदवारों को उत्तीर्ण होने के लिये 10 प्रतिशत अंकों तक छूट दी जाती है. अत: ऐसे परीक्षार्थी तत्संबंध में अपना प्रमाण-पत्र अपने विभागाध्यक्ष/जिलाध्यक्षों/आयुक्तों को प्रस्तुत करेंगे.

   इन प्रमाण-पत्रों को गृह-सी विभाग, (विभागीय परीक्षा प्रकोष्ठ) को नहीं भेजे जावें. संबंधित विभागाध्यक्ष/जिलाध्यक्ष/परीक्षा में भाग लेने वाले व्यक्तियों की सूची के साथ प्रमाण पत्र संबंधित परीक्षा केन्द्रों के आयुक्तों को दिनांक 15-12-2017 तक भेजेंगे. जिन परीक्षार्थियों द्वारा प्रमाण-पत्र विभागाध्यक्षों के माध्यम से संबंधित आयुक्त को प्रस्तुत नहीं किये जावेंगे, उन्हें इस प्रकार की सुविधा प्राप्त नहीं होगी. ये प्रमाण-पत्र आयुक्त कार्यालय में रखे जावेंगे.

5. समस्त परीक्षा केन्द्र आयुक्तों से निवेदन है कि परीक्षा में सम्मिलित जिन परीक्षार्थियों द्वारा अनुसूचित जाति/जनजाति के प्रमाण-पत्र उन्हें प्राप्त होंगे, उसका शासन को भेजे जाने वाली सूची में स्पष्ट रूप से उल्लेख करें.

6. परीक्षार्थियों के लिए परीक्षा के दौरान मोबाईल फोन, पेजर, स्मार्ट वॉच तथा किसी भी प्रकार के संचार साधन रखना पूर्णत: प्रतिबंधित है. यदि किसी परीक्षार्थी द्वारा परीक्षा केन्द्र में कोई संचार साधन लाया जाता है तो उसे परीक्षा कक्ष में प्रवेश करने से पूर्व पूर्णत: अपनी जिम्मेदारी पर परीक्षा कक्ष के बाहर रखना होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अरूण देव गौतम,** सचिव.

# वाणिज्य एवं उद्योग विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 18 सितम्बर 2017

क्रमांक एफ-20-22/2015/11/6..—चूंकि राज्य शासन को ''छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015'' के प्रावधानों के आधार पर यह समाधान हो गया है कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है,

अतएव राज्य शासन एतदद्वारा औद्योगिक नीति 2014-19 में औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहन के तहत् अधिसूचित ''प्राथमिकता श्रेणी के उद्योग योजना'' को क्रियान्वित करने हेतु इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 26-05-2015 द्वारा जारी ''प्राथमिकता श्रेणी के उद्योगों की सूची-उत्पाद आधारित'' में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

### संशोधन

(एक) उक्त अधिसूचना में ''प्राथमिकता श्रेणी के उद्योगों की सूची-उत्पाद'' आधारित में क्रमांक-25 के पश्चात् निम्नानुसार क्रमांक-26 जोड़ा जाये, अर्थात्

| क्र. | विवरण | प्लांट एवं मशीनरी मद में न्यूनतम निर्धारित सीमा (राशि रु. लाख में) |
|---|---|---|
| 26 | भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग में पंजीकृत एवं वैध स्टार्ट अप | निरंक |

(दो) उक्त अधिसूचना में टीप 2 के पश्चात् निम्नलिखित टीप 3 जोड़ा जाये, अर्थात्

3. छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट प्रमाण पत्र धारित करने वाले स्टार्ट अप को प्राथमिकता श्रेणी के उद्योग की पात्रता निम्नांकित शर्तों के अधीन होगी :—
    1. स्टार्ट अप पैकेज हेतु निवेश की कोई न्यूनतम बाध्यकारी सीमा नहीं होगी.
    2. अनुदान की स्वीकृति/वितरण की प्रक्रिया के समय भी उद्योग/सेवा का वैध स्टार्ट अप यूनिट होना आवश्यक है.
    3. स्टार्ट अप की परिभाषा की वैधता अवधि पांच वर्ष/अनुदान की स्वीकृति/वितरण की प्रक्रिया के समय यदि उद्यम/सेवा स्टार्ट अप में वैध नहीं रह जाता है तो शेष अवधि के लिये संबंधित अनुदान की मूल अधिसूचना की पात्रता अनुसार अंकित अनुदान की दर व मात्रा प्राप्त होगी, अधिकतम मात्रा भी मूल अधिसूचना अनुसार ही होगी.
    4. यदि उद्यम/सेवा स्थापित है तो स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग द्वारा स्टार्ट अप पंजीयन के जारी होने की तिथि से ही प्रारंभ होगी. इसके पूर्व के स्वत्व मूल अधिसूचना में अंकित दर एवं मात्रा (अधिकतम सीमा सहित) अनुसार होंगे.
    5. स्टार्ट अप पैकेज लिये जाने पर सामान्य वर्ग, अप्रवासी भारतीय/प्रत्यक्ष विदेशी निवेशक (एफ.डी.आई.), निर्यातक उद्योग, विदेशी तकनीक के साथ परियोजना प्रारंभ करने वाले निवेशक, महिला उद्यमी, भारतीय सेना से सेवानिवृत्त राज्य के सैनिक, नक्सलवाद से प्रभावित व्यक्ति/परिवार, नि:शक्त वर्ग तथा अनुसूचित जाति/जनजाति वर्ग के उद्यमियों हेतु निर्धारित अनुदान की पात्रता नहीं रह जावेगी, अर्थात् केवल स्टार्ट अप पैकेज का ही लाभ प्राप्त होगा.
    6. स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता हेतु अनुदान की दर एवं मात्रा वह होगी, जो संशोधित अधिसूचना में दर्शायी गयी है. स्टार्ट अप पैकेज हेतु औद्योगिक दृष्टि से विकासशील/औद्योगिक दृष्टि से पिछड़े क्षेत्रों की कोई श्रेणी नहीं होगी.

7. भारत सरकार से स्टार्ट अप का पंजीयन होने के आधार पर यदि भारत सरकार द्वारा समान स्वरूप का अनुदान स्वीकृत किया गया है तो इस पैकेज के तहत् समान स्वरूप का अनुदान राज्य शासन से प्राप्त करने की पात्रता नहीं रहेगी.

8. स्टार्ट अप पैकेज का लाभ उद्योग/सेवा को प्राप्त करने की पात्रता तब तक ही रहेगी, जब तक कि वह स्टार्टअप के रूप में रहती है.

9. स्टार्ट अप पैकेज के अंतर्गत अनुदान की स्वीकृति देने के पूर्व स्वीकृति देने वाले अधिकारी को स्टार्टअप इंडिया वेबसाईट पर Validate Startup Recognition में इकाई के वैध स्टार्टअप होने की पुष्टि करना आवश्यक होगा.

10. यदि उद्यम/सेवा प्रस्तावित है तो स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग द्वारा स्टार्ट अप पंजीयन के जारी होने के पश्चात् तथा वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ होने के पश्चात् ही अधिसूचना के प्रावधान अनुसार होगी.

नया रायपुर, दिनांक 19 सितम्बर 2017

क्रमांक एफ-20-68/2015/11/6..—चूंकि राज्य शासन को "छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015" के प्रावधानों के आधार पर यह समाधान हो गया है कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है,

अतएव राज्य शासन एतद् द्वारा औद्योगिक नीति 2014-19 में औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहन के तहत् अधिसूचित "ब्याज अनुदान योजना" को क्रियान्वित करने हेतु इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 21-08-2015 द्वारा जारी "छत्तीसगढ़ राज्य स्थायी पूंजी निवेश अनुदान नियम-2014" में निम्नलिखित संशोधन करता है, अर्थात् :—

## संशोधन

(एक) उक्त अधिसूचना में पैरा 5 में उप पैरा 5.14 के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा जोड़ा जाये, अर्थात्

5.15 छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट प्रमाण पत्र धारित होने वाले स्टार्ट अप को लिए गये सावधि ऋण पर स्थायी पूंजी निवेश अनुदान की पात्रता होगी. यह पात्रता निम्नांकित शर्तों के अधीन होगी :—

1. स्टार्ट अप पैकेज हेतु निवेश की कोई न्यूनतम बाध्यकारी सीमा नहीं होगी.

2. अनुदान की स्वीकृति/वितरण की प्रक्रिया के समय भी उद्योग/सेवा का वैध स्टार्ट अप यूनिट होना आवश्यक है.

3. यदि उद्यम/सेवा स्थापित है तो स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग द्वारा स्टार्ट अप पंजीयन के जारी होने की तिथि से ही प्रारंभ होगी. इसके पूर्व के स्वत्व मूल अधिसूचना में अंकित दर एवं मात्रा (अधिकतम सीमा सहित) अनुसार होंगे.

4. स्टार्ट अप पैकेज लिये जाने पर सामान्य वर्ग, अप्रवासी भारतीय/प्रत्यक्ष विदेशी निवेशक (एफ.डी.आई.), निर्यातक उद्योग, विदेशी तकनीक के साथ परियोजना प्रारंभ करने वाले निवेशक, महिला उद्यमी, भारतीय सेना से सेवानिवृत्त राज्य के सैनिक, नक्सलवाद से प्रभावित व्यक्ति/परिवार, नि:शक्त वर्ग तथा अनुसूचित जाति/जनजाति वर्ग के उद्यमियों हेतु निर्धारित अनुदान की पात्रता नहीं रह जावेगी, अर्थात् केवल स्टार्ट अप पैकेज का ही लाभ प्राप्त होगा.

5. स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता हेतु अनुदान की दर एवं मात्रा वह होंगी, जो अधोलिखित बिन्दु क्र. 7.06 के तहत् दर्शायी गई है. स्टार्ट अप पैकेज हेतु औद्योगिक दृष्टि से विकासशील/औद्योगिक दृष्टि से पिछड़े क्षेत्रों की कोई श्रेणी नहीं होगी.

6. भारत सरकार से स्टार्ट अप का पंजीयन होने के आधार पर यदि भारत सरकार द्वारा स्थायी पूंजी निवेश अनुदान स्वीकृत किया गया है, तो इस पैकेज के तहत् स्थायी पूंजी निवेश अनुदान राज्य शासन से प्राप्त करने की पात्रता नहीं रहेगी.

7. स्टार्ट अप पैकेज का लाभ उद्योग/सेवा को प्राप्त करने की पात्रता तब तक ही रहेगी, जब तक कि वह स्टार्टअप के रूप में रहती है.

8. स्टार्ट अप पैकेज के अंतर्गत स्थायी पूंजी निवेश अनुदान की स्वीकृति देने के पूर्व स्वीकृति देने वाले अधिकारी को स्टार्ट अप इंडिया वेबसाईट पर Validate Startup Recognition में इकाई के वैध स्टार्टअप होने की पुष्टि करना आवश्यक होगा.

9. यदि उद्यम/सेवा प्रस्तावित है तो स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग द्वारा स्टार्ट अप पंजीयन के जारी होने के पश्चात् तथा वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ होने के पश्चात् ही अधिसूचना के प्रावधान अनुसार होगी.

**टीप :—** उपरोक्त 5.15 हेतु सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट अपघोषित होने का प्रमाण पत्र प्रस्तुत करना आवश्यक होगा.

(दो) उक्त अधिसूचना में पैरा 6 में उप 6.05 के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा 6.06 जोड़ा जाये अर्थात्

6.06 स्टार्ट अप को निम्नानुसार दर से स्थाीय पूंजी निवेश अनुदान की पात्रता होगी :—

i सूक्ष्म एवं लघु उद्योग-35 प्रतिशत, अधिकतम रु. 60 लाख.

ii मध्यम उद्योग-35 प्रतिशत, अधिकतम रु. 70 लाख.

iii वृहद उद्योग-35 प्रतिशत, अधिकतम रु. 110 लाख.

iv मेगा उद्योग-40 प्रतिशत, अधिकतम रु. 350 लाख.

(तीन) उक्त अधिसूचना में पैरा 7.1 में (10) के पश्चात् निम्नलिखित (11) जोड़ा जावे, अर्थात्

(11) छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015 के अंतर्गत सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट अप प्रमाण पत्र (यदि लागू हो)

(चार) स्टार्ट अप को दिये जाने वाले स्थायी पूंजी निवेश अनुदान के संदर्भ में अधिसूचना दिनांक 21-08-2015 की शेष कंडिकाएं यथावत रहेगी.

नया रायपुर, दिनांक 20 सितम्बर 2017

क्रमांक एफ-20-23/2016/11/6..—चूंकि राज्य शासन को "छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015" के प्रावधानों के आधार पर यह समाधान हो गया है कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है,

अतएव राज्य शासन एतद् द्वारा औद्योगिक नीति 2014-19 में औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहन के तहत् अधिसूचित "प्रौद्योगिकी क्रय अनुदान योजना" को क्रियान्वित करने हेतु इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 22-07-2017 द्वारा जारी "छत्तीसगढ़ राज्य प्रौद्योगिकी अनुदान नियम-2014" में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

(एक) उक्त अधिसूचना में पैरा 4 में उप पैरा 4.6 के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा 4.7 जोड़ा जाये, अर्थात् —

4.7 छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट प्रमाण पत्र धारित करने वाले स्टार्ट अप को प्रौद्योगिकी क्रय अनुदान की पात्रता होगी. यह पात्रता निम्नांकित शर्तों के अधीन होगी :—

1. स्टार्ट अप पैकेज हेतु निवेश की कोई न्यूनतम बाध्यकारी सीमा नहीं होगी.

2. अनुदान की स्वीकृति/वितरण की प्रक्रिया के समय भी उद्योग/सेवा का वैध स्टार्ट अप यूनिट होना आवश्यक है.

3. स्टार्ट अप की परिभाषा की वैधता अवधि पांच वर्ष/अनुदान की स्वीकृति/वितरण की प्रक्रिया के समय यदि उद्यम/सेवा, स्टार्ट अप में वैध नहीं रह जाता है तो शेष अवधि के लिये प्रौद्योगिकी क्रय अनुदान की मूल अधिसूचना की पात्रता अनुसार अंकित अनुदान की दर व मात्रा प्राप्त होगी, अधिकतम मात्रा भी मूल अधिसूचना अनुसार ही होगी.

4. यदि उद्यम/सेवा स्थापित है तो स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग द्वारा स्टार्ट अप पंजीयन के जारी होने की तिथि से ही प्रारंभ होगी. इसके पूर्व के स्वत्व मूल अधिसूचना में अंकित दर एवं मात्रा (अधिकतम सीमा सहित) अनुसार होंगे.

5. स्टार्ट अप पैकेज लिये जाने पर सामान्य वर्ग, अप्रवासी भारतीय/प्रत्यक्ष विदेशी निवेशक (एफ.डी.आई.), निर्यातक उद्योग, विदेशी तकनीक के साथ परियोजना प्रारंभ करने वाले निवेशक, महिला उद्यमी, भारतीय सेना से सेवा निवृत्त राज्य के सैनिक, नक्सलवाद से प्रभावित व्यक्ति/परिवार, नि:शक्त वर्ग तथा अनुसूचित जाति/जनजाति वर्ग के उद्यमियों हेतु निर्धारित अनुदान की पात्रता नहीं रह जावेगी, अर्थात् केवल स्टार्ट अप पैकेज का ही लाभ प्राप्त होगा.

6. स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता हेतु अनुदान की दर एवं मात्रा वह होगी, जो अधोलिखित बिन्दु क्र. 6.4 के तहत् दर्शायी गई है. स्टार्ट अप पैकेज हेतु औद्योगिक दृष्टि से विकासशील/औद्योगिक दृष्टि से पिछड़े क्षेत्रों की कोई श्रेणी नहीं होगी.

7. भारत सरकार से स्टार्ट अप का पंजीयन होने के आधार पर यदि भारत सरकार द्वारा औद्योगिकी क्रय अनुदान स्वीकृत किया गया है तो इस पैकेज के तहत् प्रौद्योगिक क्रय अनुदान राज्य शासन से प्राप्त करने की पात्रता नहीं रहेगी.

8. स्टार्ट अप पैकेज का लाभ उद्योग/सेवा को प्राप्त करने की पात्रता तब तक ही रहेगी, जब तक कि वह स्टार्टअप के रूप में रहती है.

9. स्टार्ट अप पैकेज के अंतर्गत प्रौद्योगिकी क्रय अनुदान की स्वीकृति देने के पूर्व स्वीकृति देने वाले अधिकारी को स्टार्टअप इंडिया वेबसाईट पर Validate Startup Recognition में इकाई के वैध स्टार्टअप होने की पुष्टि करना आवश्यक होगा.

10. यदि उद्यम/सेवा प्रस्तावित है तो स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग द्वारा स्टार्ट अप पंजीयन के जारी होने के पश्चात् तथा वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ होने के पश्चात् ही अधिसूचना के प्रावधान अनुसार होगी.

**टीप :—** उपरोक्त 4.7 हेतु सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट अप घोषित होने का प्रमाण पत्र प्रस्तुत करना आवश्यक होगा.

(दो) उक्त अधिसूचना में पैरा 5 में उप 5.1 (5) के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा 5.1 (6) जोड़ा जाये, अर्थात्—

5.1 (6) छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015 के अंतर्गत सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट अप प्रमाण पत्र (यदि लागू हो)

(तीन) उक्त अधिसूचना में पैरा 6 में उप पैरा 6.3 के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा 6.4 जोड़ा जावे, अर्थात्—

6.4 प्रौद्योगिकी क्रय हेतु किये गये व्यय का 60 प्रतिशत अधिकतम रु. 6.00 लाख.

(चार) स्टार्ट अप को दिये जाने वाले प्रौद्योगिकी क्रय अनुदान के संदर्भ में अधिसूचना दिनांक 22-07-2017 की शेष कंडिकाएं यथावत् रहेगी.

नया रायपुर, दिनांक 21 सितम्बर 2017

क्रमांक एफ-20-31/2015/11/6..—चूंकि राज्य शासन को "छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015" के प्रावधानों के आधार पर यह समाधान हो गया है कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है,

अतएव राज्य शासन एतद् द्वारा औद्योगिक नीति 2014-19 में औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहन के तहत् अधिसूचित "ब्याज अनुदान योजना" को क्रियान्वित करने हेतु इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 04-06-2015 द्वारा जारी "छत्तीसगढ़ राज्य ब्याज अनुदान नियम-2014" में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

(एक) उक्त अधिसूचना में पैरा 5 में उप पैरा 5.13 के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा जोड़ा जाये, अर्थात् —

5.16 छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट प्रमाण पत्र धारित करने वाले स्टार्ट अप को लिए गये सावधि ऋण पर ब्याज अनुदान की पात्रता होगी. यह पात्रता निम्नांकित शर्तों के अधीन होगी :—

1. स्टार्ट अप पैकेज हेतु निवेश की कोई न्यूनतम बाध्यकारी सीमा नहीं होगी.

2. अनुदान की स्वीकृति/वितरण की प्रक्रिया के समय भी उद्योग/सेवा का बैध स्टार्ट अप यूनिट होना आवश्यक है.

3. स्टार्ट अप की परिभाषा की वैधता अवधि पांच वर्ष/अनुदान की स्वीकृति/वितरण की प्रक्रिया के समय यदि उद्यम/सेवा, स्टार्ट अप में वैध नहीं रह जाता है तो शेष अवधि के लिये ब्याज अनुदान की मूल अधिसूचना की पात्रता अनुसार अंकित अनुदान की दर व मात्रा प्राप्त होगी, अधिकतम मात्रा भी मूल अधिसूचना अनुसार ही होगी.

4. यदि उद्यम/सेवा स्थापित है तो स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग द्वारा स्टार्ट अप पंजीयन के जारी होने की तिथि से ही प्रारंभ होगी. इसके पूर्व के स्वत्व मूल अधिसूचना में अंकित दर एवं मात्रा (अधिकतम सीमा सहित) अनुसार होंगे.

5. स्टार्ट अप पैकेज लिये जाने पर सामान्य वर्ग, अप्रवासी भारतीय/प्रत्यक्ष विदेशी निवेशक (एफ.डी.आई.), निर्यातक उद्योग, विदेशी तकनीक के साथ परियोजना प्रारंभ करने वाले निवेशक, महिला उद्यमी, भारतीय सेना से सेवानिवृत्त राज्य के सैनिक, नक्सलवाद से प्रभावित व्यक्ति/परिवार, निःशक्त वर्ग तथा अनुसूचित जाति/जनजाति वर्ग के उद्यमियों हेतु निर्धारित अनुदान की पात्रता नहीं रह जावेगी, अर्थात् केवल स्टार्ट अप पैकेज का ही लाभ प्राप्त होगा.

6. स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता हेतु अनुदान की दर एवं मात्रा वह होगी, जो अधोलिखित बिन्दु क्र. 6.18 के तहत् दर्शायी गई है. स्टार्ट अप पैकेज हेतु औद्योगिक दृष्टि से विकासशील/औद्योगिक दृष्टि से पिछड़े क्षेत्रों की कोई श्रेणी नहीं होगी.

7. भारत सरकार से स्टार्ट अप का पंजीयन होने के आधार पर यदि भारत सरकार द्वारा ब्याज अनुदान स्वीकृत किया गया है अथवा रियायती दर पर ऋण उपलब्ध कराया गया है, तो इस पैकेज के तहत् ब्याज अनुदान राज्य शासन से प्राप्त करने की पात्रता नहीं रहेगी.

8. स्टार्ट अप पैकेज का लाभ उद्योग/सेवा को प्राप्त करने की पात्रता तब तक ही रहेगी, जब तक कि वह स्टार्टअप के रूप में रहती है.

9. स्टार्ट अप पैकेज के अंतर्गत ब्याज अनुदान की स्वीकृति देने के पूर्व स्वीकृति देने वाले अधिकारी को स्टार्टप इंडिया वेबसाईट पर Validate Startup Recognition में इकाई के वैध स्टार्टअप होने की पुष्टि करना आवश्यक होगा.

10. यदि उद्यम/सेवा प्रस्तावित है ते स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग द्वारा स्टार्ट अप पंजीयन के जारी होने के पश्चात् तथा वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ होने के पश्चात् ही अधिसूचना के प्रावधान अनुसार होगी.

**टीप :—** उपरोक्त 5.16 हेतु सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट अप घोषित होने का प्रमाण पत्र प्रस्तुत करना आवश्यक होगा.

(दो) उक्त अधिसूचना में पैरा 6 में उप 6.17 के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा 6.18 जोड़ा जाये, अर्थात्—

6.18 स्टार्ट अप को लिये गये सावधि ऋण पर भुगतान किये गये ब्याज का 75 प्रतिशत की दर से अधिकतम सीमा रुपये 70 लाख प्रतिवर्ष

(तीन) उक्त अधिसूचना में पैरा 7.1 में (11) के पश्चात् निम्नलिखित (12) जोड़ा जावे, अर्थात् —

(12) छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015 के अंतर्गत सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट अप प्रमाण पत्र (यदि लागू हो)

(चार) स्टार्ट अप को दिये जाने वाले ब्याज अनुदान के संदर्भ में अधिसूचना दिनांक 04-06-2015 की शेष कंडिकाएं यथावत रहेगी.

नया रायपुर, दिनांक 22 सितम्बर 2017

क्रमांक एफ-20-83/2015/11/6..—चूंकि राज्य शासन को "छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015" के प्रावधानों के आधार पर यह समाधान हो गया है कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है,

अतएव राज्य शासन एतद् द्वारा औद्योगिक नीति 2014-19 में औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहन के तहत् अधिसूचित "तकनीकी पेटेन्ट अनुदान योजना" को क्रियान्वित करने हेतु इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 28-09-2015 द्वारा जारी "छत्तीसगढ़ राज्य तकनीकी पेटेन्ट अनुदान नियम-2014" में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

(एक) उक्त अधिसूचना में पैरा 4 में उप पैरा (9) के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा जोड़ा (10) जाये, अर्थात्

(10) छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट प्रमाण पत्र धारित करने वाले स्टार्ट अप को लिए गये सावधि ऋण पर तकनीकी पेटेन्ट अनुदान की पात्रता होगी. यह पात्रता निम्नांकित शर्तो के अधीन होगी :—

1. स्टार्ट अप पैकेज हेतु निवेश की कोई न्यूनतम बाध्यकारी सीमा नहीं होगी.

2. अनुदान की स्वीकृति/वितरण की प्रक्रिया के समय भी उद्योग/सेवा का वैध स्टार्ट अप यूनिट होना आवश्यक है.

3. स्टार्ट अप की परिभाषा की वैधता अवधि पांच वर्ष/अनुदान की स्वीकृति/वितरण की प्रक्रिया के समय यदि उद्यम/सेवा, स्टार्ट अप में वैध नहीं रह जाता है तो शेष अवधि के लिये तकनीकी पेटेन्ट अनुदान की मूल अधिसूचना की पात्रता अनुसार अंकित अनुदान की दर व मात्रा प्राप्त होगी, अधिकतम मात्रा भी मूल अधिसूचना अनुसार ही होगी.

4. यदि उद्यम/सेवा स्थापित है तो स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग द्वारा स्टार्ट अप पंजीयन के जारी होने की तिथि से ही प्रारंभ होगी. इसके पूर्व के स्वत्व मूल अधिसूचना में अंकित दर एवं मात्रा (अधिकतम सीमा सहित) अनुसार होंगे.

5. स्टार्ट अप पैकेज लिये जाने पर सामान्य वर्ग, अप्रवासी भारतीय/प्रत्यक्ष विदेशी निवेशक (एफ.डी.आई.), निर्यातक उद्योग, विदेशी तकनीक के साथ परियोजना प्रारंभ करने वाले निवेशक, महिला उद्यमी, भारतीय सेना से सेवानिवृत्त राज्य के सैनिक, नक्सलवाद से प्रभावित व्यक्ति/परिवार, नि:शक्त वर्ग तथा अनुसूचित जाति/जनजाति वर्ग के उद्यमियों हेतु निर्धारित अनुदान की पात्रता नहीं रह जावेगी, अर्थात् केवल स्टार्ट अप पैकेज का ही लाभ प्राप्त होगा.

6. स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता हेतु अनुदान की दर एवं मात्रा वह होगी, जो अधोलिखित बिन्दु क्र. 6.6 के तहत् दर्शायीं गई है. स्टार्ट अप पैकेज हेतु औद्योगिक दृष्टि से विकासशील/औद्योगिक दृष्टि से पिछड़े क्षेत्रों की कोई श्रेणी नहीं होगी.

7. भारत सरकार से स्टार्ट अप का पंजीयन होने के आधार पर यदि भारत सरकार द्वारा तकनीकी पेटेन्ट अनुदान स्वीकृत किया गया है तो इस पैकेज के तहत् ब्याज अनुदान राज्य शासन से प्राप्त करने की पात्रता नहीं रहेगी.

8. स्टार्ट अप पैकेज का लाभ उद्योग/सेवा को प्राप्त करने की पात्रता तब तक ही रहेगी, जब तक कि वह स्टार्टअप के रूप में रहती है.

9. स्टार्ट अप पैकेज के अंतर्गत तकनीकी पेटेन्ट अनुदान की स्वीकृति देने के पूर्व स्वीकृति देने वाले अधिकारी को स्टार्टप इंडिया वेबसाईट पर Validate Startup Recognition में इकाई के वैध स्टार्टअप होने की पुष्टि करना आवश्यक होगा.

10. यदि उद्यम/सेवा प्रस्तावित है तो स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग द्वारा स्टार्ट अप पंजीयन के जारी होने के पश्चात् तथा वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ होने के पश्चात् ही अधिसूचना के प्रावधान अनुसार होगी.

**टीप :—** उपरोक्त (10) हेतु सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट अप घोषित होने का प्रमाण पत्र प्रस्तुत करना आवश्यक होगा.

(दो) उक्त अधिसूचना में पैरा 5 में उप 5.1 (6) के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा 5.1 (7) जोड़ा जाये, अर्थात्—

(7) छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015 के अन्तर्गत सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट अप प्रमाण पत्र (यदि लागू हो)

(तीन) उक्त अधिसूचना में पैरा 6.5 के पश्चात् निम्नलिखित 6.6 जोड़ा जावे, अर्थात्—

(6.6) पेटेंट प्राप्त करने हेतु किये गये व्यय का 60 प्रतिशत अधिकतम रु. 6.00 लाख.

(चार) स्टार्ट अप को दिये जाने वाले तकनीकी पेटेन्ट अनुदान के संदर्भ में अधिसूचना दिनांक 28-09-2015 की शेष कंडिकाएं यथावत रहेगी.

नया रायपुर, दिनांक 23 सितम्बर 2017

क्रमांक एफ-20-24/2015/11/6.—चूंकि राज्य शासन को "छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015" के प्रावधानों के आधार पर यह समाधान हो गया है कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है,

अतएव राज्य शासन एतद् द्वारा औद्योगिक नीति 2014-19 में औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहन के तहत् अधिसूचित "भू-प्रब्याजी में छूट/रियायत योजना" को क्रियान्वित करने हेतु इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 07-05-2015 द्वारा जारी "औद्योगिक क्षेत्रों/औद्योगिक पार्कों में भू आबंटन पर भूमि प्रब्याजी में छूट/रियायत नियम" के प्रथम पैरा की दो सारणियों के पश्चात निम्नानुसार तृतीय सारणी समाविष्ट कर संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

(एक) **स्टार्ट अप इकाईयां :—**

| क्षेत्र जहां औद्योगिक क्षेत्र स्थापित है/स्थापित होंगे | उद्योगों की श्रेणी | उद्यमियों का वर्ग | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | सामान्य वर्ग | अप्रवासी भारतीय, प्रत्यक्ष विदेशी निवेशकों (एफ.डी.आई.) निर्यातक उद्योगों तथा विदेशी तकनीक के साथ परियोजनाएं प्रारंभ करने वाले उद्यमी | महिला उद्यमी, भारतीय सेना से सेवा निवृत्त राज्य के सैनिक एवं नक्सलवाद से प्रभावित व्यक्ति/परिवार एवं नि:शक्त उद्यमी | अनुसूचित जाति/जनजाति वर्ग |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| समस्त औद्योगिक क्षेत्र/औद्योगिक पार्क | समस्त श्रेणी | 60 प्रतिशत | 60 प्रतिशत | 60 प्रतिशत | 60 प्रतिशत |

इस छूट की पात्रता निम्नांकित शर्तों के अधीन होगी :—

1. स्टार्ट अप पैकेज हेतु निवेश की कोई न्यूनतम बाध्यकारी सीमा नहीं होगी.

2. अनुदान की स्वीकृति/वितरण की प्रक्रिया के समय भी उद्योग/सेवा का वैध स्टार्ट अप यूनिट होना आवश्यक है.

3. यदि उद्यम/सेवा स्थापित है तो स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग द्वारा स्टार्ट अप पंजीयन के जारी होने की तिथि से ही प्रारंभ होगी. इसके पूर्व के स्वत्व मूल अधिसूचना में अंकित दर एवं मात्रा (अधिकतम सीमा सहित) अनुसार होंगे.

4. स्टार्ट अप पैकेज लिये जाने पर सामान्य वर्ग, अप्रवासी भारतीय/प्रत्यक्ष विदेशी निवेशक (एफ.डी.आई.), निर्यातक उद्योग, विदेशी तकनीक के साथ परियोजना प्रारंभ करने वाले निवेशक, महिला उद्यमी, भारतीय सेना से सेवानिवृत्त राज्य के सैनिक, नक्सलवाद से प्रभावित व्यक्ति/परिवार, नि:शक्त वर्ग तथा अनुसूचित जाति/जनजाति वर्ग के उद्यमियों हेतु निर्धारित अनुदान की पात्रता नहीं रह जावेगी, अर्थात् केवल स्टार्ट अप पैकेज का ही लाभ प्राप्त होगा.

5. भारत सरकार से स्टार्ट अप का पंजीयन होने के आधार पर यदि भारत सरकार द्वारा भू-प्रब्याजी अनुदान स्वीकृत किया गया है तो इस पैकेज के तहत् भू-प्रब्याजी में छूट राज्य शासन से प्राप्त करने की पात्रता नहीं रहेगी.

6. स्टार्ट अप पैकेज का लाभ उद्योग/सेवा को प्राप्त करने की पात्रता तब तक ही रहेगी, जब तक कि वह स्टार्टअप के रूप में रहती है.

7. स्टार्ट अप पैकेज के अंतर्गत भू-प्रब्याजी में छूट की स्वीकृति देने के पूर्व स्वीकृति देने वाले अधिकारी को स्टार्टअप इंडिया बेवसाईट पर Validate Startup Recognition में इकाई के वैध स्टार्टअप होने की पुष्टि करना आवश्यक होगा.

8. यदि उद्यम/सेवा प्रस्तावित है तो स्टार्ट अप पैकेज की पात्रता भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग द्वारा स्टार्ट अप पंजीयन के जारी होने के पश्चात् ही अधिसूचना के प्रावधान अनुसार होगी.

**टीप :—** उपरोक्त भू-प्रब्याजी में छूट हेतु सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्टअप घोषित होने का प्रमाण पत्र प्रस्तुत करना आवश्यक होगा.

(दो) उक्त अधिसूचना में पैरा 4 के उप पैरा 4.6 में परिवार एवं नि:शक्त संबंधी प्रमाण पत्र के पश्चात् निम्नलिखित जोड़ा जावे, अर्थात् —

छत्तीसगढ़ स्टार्ट अप नीति 2015 के अन्तर्गत सक्षम अधिकारी द्वारा जारी स्टार्ट अप प्रमाण पत्र (यदि लागू हो)

यह अधिसूचना दिनांक 24 नवम्बर 2016 से प्रवृत्त मानी जावेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**व्ही. के. छबलानी,** विशेष सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 26 सितम्बर 2017

क्रमांक /एफ 8-5/2006/11/(6).—बायलर अधिनियम, 1923 की धारा 34(2) के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन एतद् द्वारा एन.टी.पी.सी., लिमि. कोरबा, के बायलर क्रमांक एम.पी./3799 को दिनांक 27-09-2017 से 30-11-2017 तक निम्नलिखित शर्तों पर उक्त अधिनियम की धारा 6(सी) के उपबंधनों के प्रवर्तन से छूट प्रदान करता है :—

(1) संदर्भाधीन बॉयलर अथवा बायलर कंपोनेट में होने वाली किसी भी दुर्घटना की सूचना बॉयलर अधिनियम, 1923 की धारा 18 (1) की अपेक्षानुसार तत्काल निरीक्षक वाष्पयंत्र/मुख्यनिरीक्षक वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ को दी जावेगी एवं दुर्घटना होने के दिनांक से छूट की मान्यता समाप्त समझी जावेगी.

(2) उक्त अधिनियम की धारा 12 तथा 13 की अपेक्षानुसार मुख्य निरीक्षक वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ के पूर्वानुमोदन के बिना संदर्भाधीन बॉयलर, पाइप लाइन तथा बायलर कंपोनेट में किसी प्रकार संरचनात्मक परिवर्तन अथवा नवीनीकरण नहीं किया जावेगा.

(3) संदर्भाधीन बॉयलर का सरसरी दृष्टि से निरीक्षण किये जाने पर यदि वह खतरनाक स्थिति में पाया गया तो यह छूट समाप्त हो जावेगी.

(4) नियतकालीन सफाई और नियमित रूप से गैस निकालने (रेगुलर ब्लोडाउन) का कार्य किया जावेगा और उसका अभिलेख रखा जावेगा.

(5) भारतीय बॉयलर विनियम, 1950 के विनियम 385 क की अपेक्षानुसार संदर्भाधीन बॉयलर के संबंध में वार्षिक निरीक्षण शुल्क अग्रिम रूप से जमा कराई जावेगी.

(6) यदि राज्य शासन आवश्यक समझे तो प्रश्नांकित छूट में संशोधन कर सकता है अथवा उसे वापिस ले सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**लीना कोसम,** अवर सचिव.

---

## गृह (पुलिस) विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 19 सितम्बर 2017

क्रमांक एफ 3-11/2017/बजट/गृह-दो.—दण्ड प्रक्रिया संहिता 1973, (क्रमांक-2 सन् 1974) की धारा-2 के खण्ड (घ) द्वारा शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए नीचे दी गई सारणी में वर्णित स्थानीय क्षेत्रों को प्रभावित करने वाली पूर्व अधिसूचनाओं में आंशिक रूप से संशोधन करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा जन सुविधा एवं प्रशासनिक दृष्टिकोण से कालम नम्बर-3 में वर्णित पुलिस थाना के उक्त सारणी के कालम (4) की तत्संबंधित प्रविष्टि में उल्लेखित किये गये स्थानीय क्षेत्रों को कालम नं.-2 में वर्णित पुलिस थाना/चौकी के स्थानीय क्षेत्राधिकार में अधिसूचित करता है :—

| स. क्र. | उस थाना/चौकी का नाम, तहसील एवं जिला जिसमें सम्मिलित किया जाना है | उस थाना/चौकी का नाम, तहसील एवं जिला जिससे अपवर्जित किया जाना है | शामिल होने वाले प्रस्तावित ग्रामों के नाम | पटवारी हल्का नम्बर |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| | | **जिला—राजनांदगांव** | | |
| 01. | थाना-मोहगांव, तहसील-छुईखदान जिला-राजनांदगांव. | थाना-गण्डई, तहसील-छुईखदान जिला-राजनांदगांव. | डुमरिया (खर्रा) | 08 |
| 02. | —,,— | —,,— | दरबानटोला | 08 |
| 03. | —,,— | —,,— | मोहगांव | 08 |
| 04. | —,,— | —,,— | पहाड़ी मानपुर | 08 |
| 05. | —,,— | —,,— | लमरा | 08 |
| 06. | —,,— | —,,— | बेलगांव | 10 |
| 07. | —,,— | —,,— | डाण्डूटोला | 10 |
| 08. | —,,— | —,,— | लावातरा | 28 |
| 09. | —,,— | —,,— | देवरचा | 28 |
| 10. | —,,— | —,,— | झिरिया | 28 |
| 11. | —,,— | —,,— | पटपर | 28 |
| 12. | —,,— | —,,— | बेंगरी | 08 |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| 13. | थाना–मोहगांव, तहसील–छुईखदान जिला–राजनांदगांव. | थाना–गण्डई, तहसील–छुईखदान जिला–राजनांदगांव. | पैलीमेटा | 09 |
| 14. | —,,— | —,,— | भदेरा | 10 |
| 15. | —,,— | —,,— | सिंगारपुर | 10 |
| 16. | —,,— | —,,— | अचानकपुर | 09 |
| 17. | —,,— | —,,— | चुचरूंगपुर | 09 |
| 18. | —,,— | —,,— | ठाकुरटोला | 10 |
| 19. | —,,— | —,,— | गर्रा | 28 |
| 20. | —,,— | —,,— | भण्डारपुर | 10 |
| 21. | —,,— | —,,— | जुझारा | 10 |
| 22. | —,,— | —,,— | गहिराटोला | 09 |
| 23. | —,,— | —,,— | मगरकुण्ड | 09 |
| 24. | —,,— | —,,— | जंगलपुरघाट (खैरानवापारा) | 09 |
| 25. | —,,— | —,,— | जीराटोला | 09 |
| 26. | —,,— | —,,— | बगदूर | 22 |
| 27. | —,,— | —,,— | सुकतरा | 10 |
| 28. | —,,— | थाना–साल्हेवारा, तहसील–छुईखदान जिला–राजनांदगांव. | अमरपुर | 02 |
| 29. | —,,— | —,,— | परसाही | 07 |
| 30. | —,,— | —,,— | बकोकना | 06 |
| 01. | थाना–गोटाटोला, तहसील–मोहला जिला–राजनांदगांव. | थाना–मोहला, तहसील–मोहला जिला–राजनांदगांव. | गोटाटोला | 18 |
| 02. | —,,— | —,,— | कंगलूटोला | 14 |
| 03. | —,,— | —,,— | चिहकाटोला | 14 |
| 04. | —,,— | —,,— | ढूंटीटोला | 14 |
| 05. | —,,— | —,,— | गिधाली | 14 |
| 06. | —,,— | —,,— | दुग्गाटोला | 13 |
| 07. | —,,— | —,,— | आमाडुला | 12 |
| 08. | —,,— | —,,— | पलांदुर | 15 |
| 09. | —,,— | —,,— | मचांदुर | 15 |
| 10. | —,,— | —,,— | ककईपार | 15 |
| 11. | —,,— | —,,— | केसला | 15 |
| 12. | —,,— | —,,— | बोगाटोला | 13 |
| 13. | —,,— | —,,— | परसूटोला | 16 |
| 14. | —,,— | —,,— | अड़मागोंदी | 16 |
| 15. | —,,— | —,,— | मरापीटोला | 16 |
| 16. | —,,— | —,,— | कुम्हली | 16 |
| 17. | —,,— | —,,— | बावडूटोला | 16 |
| 18. | —,,— | —,,— | मूकादाह | 17 |
| 19. | —,,— | —,,— | मूचर | 17 |
| 20. | —,,— | —,,— | चंदनबिहरी | 17 |
| 21. | —,,— | —,,— | माटकसा | 17 |
| 22. | —,,— | —,,— | अंगारा | 17 |
| 23. | —,,— | —,,— | डालकसा | 17 |
| 24. | —,,— | —,,— | कलचुवा | 15 |
| 25. | —,,— | —,,— | बागदो | 15 |
| 26. | —,,— | —,,— | डुंडेरा | 14 |

